विशिष्ट द्रव्य ( वस्तु ) मात्र अर्थ की वाचकता तद्धित प्रत्यय में है इस कथन के प्रति कारिका—दर्शनान्तर में गमन करने वाले भीमांसकों पर अर्ध: जरतीय न्याय घट जायेगा वैयाकरण सिद्धान्त में त्व तलादि के विषय में दो पक्ष स्थित हैं उसे सुनिये जैसे दामोदर त्वम् इत्यादि में भाव प्रत्यय का केवल सम्बन्ध अर्थ नहीं होता तो भीमांसक के मत में भी दण्डित्वम् इत्यादि में सम्बन्ध का अभिधान नहीं होगा क्योंकि प्रकृति जन्य बोध में विशेषणी भूत अर्थ समवाय सम्बन्ध से प्रकृति में स्थित है जो भाव प्रत्यय से बोधित होता है अन्यथा=ऐसा न स्वीकार पर घटत्वम् में त्व प्रत्यय से द्रव्य त्व का भी मान होने लगेगा घट में घटत्व ही समवेत हैं द्रव्यत्व नहीं ऐसे ही दण्डित्वं में त्व प्रत्यय से दण्ड का भी बोध होने लगेगा वाच्यता की आपत्ति होगी न कहिए भीमांसक के मत में दण्डित पद जन्य बोध में सम्बन्ध प्रकारी भूत नहीं है।

# अथ देवता पत्यायार्थ निर्णयः

**सास्य देवता—**

पूर्वप्रकरण में त्व तलादि तद्धित प्रत्ययों के अर्थ निरूपण से देवता अर्थ में उपयोगी तद्धित प्रत्यय स्मृति विषय हुआ। इस लिए ग्रन्थकार देवता सहित-देय अर्थ वाचक प्रत्यय अर्थ निर्णय प्रारम्भ करते हैं। यथा सास्य देवता इस सूत्र से विधीयमान अण् आदि प्रत्यय का देवता विशिष्ट देय ( वस्तु ) अर्थ है। यहां सा पद प्रथमान्तर्थं उद्देश्यबोधक है। प्रथमान्त समर्थ से देवता सम्वन्ध देय अर्थ में अण् प्रत्यय होता है। देवता के लिये अर्थ है जंसे इन्द्र है देवता जिस हवि के उसे ऐन्द्रं हवि कहते हैं। विश्व देव हैं देवता जिस आभीक्षा के उसे वैश्व देवी कहते हैं देवता का देय वस्तु के साथ स्व स्वाभि भाव सम्वन्ध या देवतोद्देश्यक दान कर्म का सम्बन्धी अर्थ है इन्द्र के लिये हवि जैसे अर्थ है वैसे ही मन्त्र भी दान में सहायक होने से करणत्व सम्वध से देवता सम्वन्धी प्रदेय अर्थ हुआ। वह भी प्रत्ययार्थ है अत: देवता-स्वामिक आभिक्षा (छेना) भी अण प्रत्ययार्थ होकर वैश्व देवी शब्द की शक्ति से व्यक्त होता है। यद्यपि उक्त प्रयोगों में देवता का इन्द्रादि पद से ही लाभ हो सकता है। प्रत्यय का अर्थ क्यों तथापि इन्द्र आदि पद को अस्थापित करने वाला कोई पद न होने से अण् के अर्थ में देवता विशिष्ट की वाचिका शक्ति के लिए उक्त शक्ति कल्पना आवश्यक है। अन्यथा इन्द्र शब्द से इन्द्रिय अर्थ भी हो जायगा।

**अत एव—**

इसी लिए कुछ आचार्यो ने एक तद्धित: अण आदि प्रत्यय देवता युक्त अभिक्षा को कहते हैं। वैश्वदेवी अभिक्षा यहाँ पर अण रूप तद्धित विश्व देव रूप देवता से युक्त होकर त्याग का कर्म भूत आभिच्छा का प्रतिपादन करता है। क्योंकि आभिच्छा

के सान्निध्य से आभिछा रूप विषय का ही समर्पण ( त्याग ) वोधित होता है यहाँ पर आभिछा के साथ विषय का अभेद सम्वन्ध होने से नित्य सापेक्ष हुआ। देवता और प्रदेय अर्थ शब्द शक्ति के स्वभाव से विशिष्ट का बोध तद्धित अण से होता है। उसी अर्थ को प्रमावित करने के लिए वोले कि केवल अग्नि शब्द से विधान किया गया तद्धित अण प्रत्यय देवता वाची होता है। अग्नि: देवता अस्य इस विग्रह में उच्चारण किये गये अग्नि से अभिन्न देवता के लिये त्याग दान कर्मीभूत अष्ट कपालादि अधिकरण से ( सँस्कृत पुरोडास ढक प्रत्यय का अर्थ है। अत: केवल अग्नि शब्द से अव्यवाहित उत्तर में समुच्चारित देवतार्थक तद्धित 'ढक अग्नि सम्बन्धी देय बस्तु अग्नि देवता को उपस्थापित करेगा अन्य देवता से युक्त वस्तु का प्रति पादन करने में समर्थ नहीं होता' केवल जिस देवता के उद्देश्त से देय वस्तु दान कर्म हुआ है उसी से विशिष्ट देवता का ही ग्रहण होगा।

**मीमांसककै—**

इसी वात को मीमांसको ने भी कहा है। तद्धित में प्रत्ययर्थ देवता के लिए देव वस्तु अण का अर्थ है। उसके एक देश देवता भाग में प्रकृति इन्द्र का अर्थ विशेषण होता है। वहाँ अभेद सम्बन्ध है आग्नेय आदि शब्दों में अग्नि से अभिन्न देवता, यही विशिष्ट बोध की स्थिति है। अथवा देवता अर्थ में पृथक शक्ति प्रदेय वस्तु अर्थ में खण्डश: ( पृथक-पृथक ) शक्ति हो आग्नेय में मीमांसकों ने अग्नि देवता विशिष्ट दानयोग्य रूप प्रत्ययार्थ के एक देश देवता रुप अर्थ में विशेषण कहा है। प्रकृति ( अग्नि ) शब्द का देवता सम्बन्धी देय शब्द का प्रत्ययार्थ के एक देश में अभेद सम्वन्ध है। आग्नेय आदि पदों में प्रकृत्यर्थ अग्नि का प्रत्ययार्थ के एक देशीय देवतार्थ में अन्वय होने पर विरोध होता है कि पदार्थ-पदार्थ से अन्वित होता है पदार्थ के एक देश में नहीं देवता अण पदार्थ का एक एक देश हैं। अण्का अग्नि के साथ अन्वय कैसे इसी लिए ५३ वीं कारिका के उत्तरार्ध भाग में देवता और देय अर्थ में खण्डश: शक्ति माना। जिसके फलस्वरूप देवता रूप अर्थ स्वतन्त्र पदार्थ हुआ वह एक देश नहीं है। अत: प्रकृत्यर्थ का प्रत्ययार्थ देवता में अभेद अन्वय अनुपपन्न नहीं होता है।

**नन्वग्न्यादि—**

अग्नि आदि देवता का लाभ प्रकृति से ही हो जायेगा पुन: देवता अर्थ में शक्ति की कल्पना क्यों—देवता रूप से अग्नि आदि की उपस्थित के लिए प्रत्यय में देवता की शक्ति सन्निवेश की जाती है। अन्यथा अग्नि शब्द शक्ति है या हाथी घोड़ा बिना पदार्थ के देवता अर्थ का निर्णय नहीं होगा। न कहिये कि प्रकृति की लक्षणा करके देवतात्व की उपस्थिति सम्भव होगी। इन्द्र से अभिन्न देवताक

से विशिष्ट लक्ष्यार्थ होगा। यथा उपसर्गों : द्योतकत्व पक्ष में "जि" धातु से सिद्ध प्रजय: प्रयोग में प्रकृष्टजय की प्रतीति होती है। यहाँ प्रपद उस अर्थ में तात्पर्य का ग्राहक होता है। इसी प्रकार इन्द्र से अभिन्न देवता अर्थ में प्रकृति की लक्षणा हो सकती है, तो शक्ति क्यों मानें इस पर समाधान देते हैं कि 'प्रदेय अर्थ में ही शक्ति है। अथवा अणका त्याग वस्तु अर्थ में ही शक्ति है। प्रकृति की लक्षणा से देवता अर्थ की प्रतीति हो जायेगी। वह लक्षणा देवता अर्थ में निरूढ़ा होगी। जो अनादि कालिक शक्ति है। ये सभी पक्ष व्याकरण शास्त्र में स्थित हैं। वे पक्ष— देवता विशिष्ट देय प्रत्ययार्थ है। दूसरा देवता और देय अर्थ में पृथक् शक्ति। तीसरा इन्द्रा भिन्न देवता अर्थ प्रकृति की लक्षणा केवलदेय वस्तु ही प्रत्यय का अर्थ है।

यद्यपि ऐन्द्रं दधि आदि स्थल में दधिरूप द्रव्य का दधि रूप पदान्तर से ही लाभ हो जायेगा फिर प्रत्यय की शक्ति द्रव्य में क्यों ? अन्य पद श्रवण के बिना भी इन्द्र स्येदम् ऐन्द्रं दधिकी प्रतीति सामानाधिकरण अण् प्रत्यय का प्रदेय द्रव्य में शक्ति माना। और ऐन्द्रं दधि इस सामानाधिरण्य से प्रदेय अर्थ में शक्ति सिद्ध भी होती है।

**अन्यथा—**

जैसे यदि आख्यात का भी कर्त्ता कर्म अर्थ में वाच्यत्व शक्ति नहीं होती तब उक्त व्याख्यान ठीक है। मीमांसकों का समर्थन पुन: उपस्थित करते हैं। कि प्रत्यय का अर्थ देवता रूप ही रहे क्यों कि चैत्र आदि पदान्तर से कर्ता रूप द्रव्य का लाभ हो जायेगा तो आख्यात कर्ता अर्थ वाची मत हो। ऐसा क्यों नहीं कह सकते, ऐसे ही द्रव्य भी प्रत्यय का अर्थ नहीं कह सकते।

कि देवता अर्थ मे देवतात्व रूप से उपस्थिति के लिए निरूढ़ा लक्षणा माननी पड़ेगी। वह अनुपपत्ति ज्ञान की अपेक्षा नहीं करती वह अनादि काल से शक्ति की तरह प्रयोग का विषय बनती है इसी को निरूढ़ा कहते हैं। इससे पृथक् शक्ति तथा लक्षणा सिद्ध हुई।

**अनयैव—**

निरूढ़ा लक्षणा से काम चल जाता तो फिर प्रत्यार्थ में ही शक्ति क्यों मानी जाय। इसी प्रकार से अन्य स्थलों में भी समझना चाहिये। जैसे "सूत्र है क्रीडयांण:, और "तदास्त्यास्त्यस्मिंन्निितमतुप्" सोऽस्य निवास:। आदि में भी विशिष्ट शक्ति खण्डश: शक्ति लक्षणा आदि स्मृति हैं। वास्तव में उन अर्थों में वृत्तिही समझनी चाहिये। यहाँ अत्यन्त प्रयास की आवश्यकता नहीं है। तदस्यांप्रहरणम्" इस सूत्र का 'प्रहरण विशिष्टा क्रिड़ां' क्रिकेट हाकी अर्थ में प्रत्यय की शक्ति मानी गयी है। या प्रहरण और क्रीडा में अलग-अलग शक्ति है। अथवा केवल क्रीडा ही प्रत्ययार्थ

मात्र है। इस प्रकार "तदास्त्यस्त्यस्मिन्निति मतुप्" में भी समझना चाहिये। आदि पद "से सोऽस्यंनिवासः" सूत्रग्राह्य है। प्रथमान्त पद से 'अस्य निवासः' अर्थ में अण् होता है निवास और सम्बन्ध प्रत्यययार्थ है निवास विशिष्ट अधिकरण या निवास और अधिकरण अथवा सम्बन्धी मात्रप्रत्ययार्थं है। "सास्मिन् पौर्णमासी" पौर्णमासी वाचकप्रथमान्त् पद से षष्ठ्यर्थे या सप्तम्यर्थे में अण् का बिधान होता है। जैसे चैत्री पौर्णमासी चैत्र से अभिन्न पूर्णमासाधिकरण सम्बन्धी काल। यहाँ भी विशिष्ट पृथक् अर्थ और लक्षणा आदि जोड़ना चाहिये। "तदस्त्यस्मिन्निति मतुप्" सूत्र में भी अस्ति अर्थ की उपाधि है। अधिकरण, सम्बन्ध दोनों प्रत्ययार्थं हैं इनका संग्रहयथा-योग्य रूप से समझना चाहिये।

वृत्तिमात्रे—

सम्पूर्ण वृत्तियों ( कृतद्धित समास सनाद्यन्त एकशेष) में अतिरिक्त शक्ति स्वीकार की गयी है। परन्तु "समर्थः पद विधिः" सूत्र से ही लाभ हो जाता पुनः वृत्ति में अतिरिक्त शक्ति का विचार अन्य शास्त्र वालों के साथ उन्हीं की रीति से समझने के लिए कहा अथवा आरोपित जो प्रकृत्यर्थ या प्रत्यययार्थ उसी को लेकर विचार प्रस्तुत किया गया। वास्तविकता यह है कि विशिष्ट शक्ति से ही अर्थ की उपस्थिति होती है इस लिए उसी अर्थ में वृत्ति माननी चाहिये। उसके लिए अत्यन्त प्रयास अनावश्यक है ॥ ५५ ॥

इति वैयाकरण भूषण सारे प्रभावकारी हिन्दी टीकायां देवता प्रत्यययार्थ निर्णयः ॥ १० ॥

वृत्तिप्रसंगात्—

॥ अथाभे दैकत्क संख्यार्थं निर्णयः ॥

पूर्व प्रकरण में वृत्ति का प्रसंग प्रस्तुत हुआ। उसके विषय में संख्या का सम्बन्ध प्रस्तुत करने के लिए यह प्रकरण प्रारम्भ करते हैं। वृत्ति मात्र में संख्या अभिन्न और एक होकर प्रतीत होती है। इसीलिए कहा कि वृत्ति में संख्या का अभेद सम्बन्ध और एकता की प्रतीति वैयाकरण का सिद्धान्त है। उसे दृष्यन्त से व्यक्त करते हैं कि अभिन्न है ऐकत्व धर्म संख्या का वह वृत्ति में भान होता है, यही मर्यादा हैं। "कपिञ्जलालम्भ" वाक्य में शस् ( बहुवचन ) विभक्ति भे त्रित्वं संख्या स्वभावतः उपस्थित होती है। इससे संख्या का अभेद बोध सुस्पष्ट हैं। जैसे संख्या दो प्रकार से अभिन्न प्रतीत होती हैं।

१. संख्या विशेष ( धर्म ) का प्रविभाग=एकीभूत होकर उपस्थित होना अभेदैक संख्या है इसकी प्रमाणिकता वाक्य पदीय से की जा रही है। जैसे मधुमक्षिका

के द्वारा सभी औषधियों के रस और शक्तियाँ मधु में स्थागित कर दी जाती हैं वे रस अभिन्न होकर सत्ता मात्र के रूप में स्थित रहते हैं। पुष्पों के रस ऐसे स्थापित हो जाते हैं कि उनमें विभाग नहीं हो सकता। ऐसे ही संख्या भी अपने आश्रय में आहित हो कर अविभक्त होंती हैं। वृत्ति में यही स्थिति है ऐसी की ही वृत्ति संख्या कहते हैं।

**परित्यक्त—**

२. परित्याग कर दी गयी है विशेष = भेद जिसमें उसी को संख्या सामान्य कहते हैं वह भी समास में अभेद रूप से ही स्थिर रहती है। संख्या भेदों का परित्याग करके संख्यात्मा = संख्या का आश्रय उसमें एकत्वादि संख्या की अभेद रूप से प्रतीति होती है। वही अभेद संख्या पद से व्यवहार्य होता है। जाति भागस्य = संख्या के एकत्व द्वित्व, बहुत्व आदि भाग के व्यापार से भेद का अपोह् = अज्ञान का ग्रहण नहीं होता। सामान्य रूप से केवल रूपवान् की स्थिति प्रतीति होती है। वहाँ केवल नील या शुक्ल की प्रख्याति नहीं होती। किन्तु नीलवान् रूपवान् की ही प्रतीति होती है। वहाँ भेद का अग्रहज्ञात होता है। संख्या का समास आदि में ज्ञानन्याय सिद्ध है वैयाकरणों की स्थिति मर्यादा है। भाव यह है कि राजपुरूष इत्यादि समास में जिज्ञासा होती हैं कि ग्रह पुरूष एक राजा दो राजा या बहुत राजा का है, परन्तु यह विशेष जिज्ञासा सामान्य ज्ञान के पश्चात् होती है। सामान्य एक दो या तीन आदि रूप से संख्या की पूर्ति शब्द से होनी आवश्यक है। इसी सामान्य संख्या में शक्ति माननी चाहिए। इसी को अभेद संख्या भी कहते हैं। इसकी सिद्धि युक्ति सहित दृष्टान्त से प्रस्तुत करते हैं। कपिञ्जलेति-बहुत्व की गणना में त्रित्व संख्या प्रथम उपस्थिति होती हैं वहाँ पर त्रित्वेन रूपेण भान होता है। वैसे ही एकत्व संख्या सभी स्थल में प्रथम उपस्थित होती है। वस्तुतः जिज्ञासा ही अनुभूत और सिद्ध की प्रतिपादिका नहीं होती। यदि वैसा होता तो ज्ञान और इच्छा को मध्य समान रूप से हेतु हेतुमदभाव के कारण एकात्वादि विशेष रूप से प्रतीति हो जाती और शब्द से ही विशेष धर्म को ज्ञान में जिज्ञासा असम्भव हो जायेगी। ५६।

इति वै० यू० सारे प्राभाकरी हिन्दी टीकायाम् अभेदैक संख्या निर्णय। ११।

॥ अथ संख्या विवक्षानिर्णयः ॥

**संख्या—**

पूर्व प्रकरण में संख्या का अभेदैकत्व निर्णय से संख्यास्मृत हुई। उसका उद्देश्य स्थल या विधेय स्थल में अन्वय विवक्षित है या नहीं, इसका निरुपण करते हैं, किल-लक्ष्य के अनुरोध से उदाहरण में उपयोगिता के प्रयोजन से संख्या तन्त्र ( विवक्षित ) ( अविवाक्षित नहीं मानते किन्तु विधेय गत संख्या को विवक्षित मानते हैं। वैयाकरण

मत में लक्षानुरोधनी गति है। जैसे ग्रहं समाष्टि यहाँ ग्रह शक्ति की स्थिति में उद्देश्य ग्रह है। उसमें एक वचन अवि बक्षित है। अनेक ग्रहों की शान्ति फल है। इस प्रकार उद्देश्य् गत संख्या के विशेषण की विवक्षा हमारे में अनिश्चित है। और "धातोः" सूत्र में एक संख्या विवक्षित है इसलिए एक धातु से दो प्रत्यय न हो सके। यदि समस्त धातुओं से एक प्रत्यय उपस्थित होजायें तो उसका अर्थ सभी में विशेषण बन जायेगा जैन द्वन्द्व समास से उत्पन्न सुबर्थ द्वन्द्व घटक सभी शब्दों में अन्वित होता है इस लिए "धातोः" में एक वचन को विवक्षित माना ो भी मांसक आदि के अधिकरणों भाट्टपाद आदि विद्वानों से यह बात कही गयी है। "आर्धधातु कस्येडवलादेः" सूत्र में बलादि उद्देश्य है। आर्धधातुक का विशेषण है, वहाँ एकत्व सँख्या विवक्षित हैं।

एवम्—

इसी प्रकार "पशुना यजेत" यहाँ पर विधेय गत विशेषण विवक्षित हो, यह नियम नहीं हैं। क्यों कि "रदाम्यां निष्ठातोनः-पूर्वस्य चदः" इस सूत्र में विधेयगत विशेषण एक त्वादि के विवक्षित होने पर नकारद्वय के विधान का लाभ नहीं होगा। और "भिन्नः" उदाहरण में दो न कार भी नहीं सकेगा। इसलिए विधेयदल में संख्या अविवक्षित, एवं लक्ष्यानुरोधिनीं है। ऐसे ही "आद्गुणः" सूत्र घटक एक वचन की विवक्षा मे ही एकत्व संख्या की ऊपस्थिति हो जायेगी तो "एकः पूर्वपरयोः सूत्र में गृहींत एक ग्रहण व्यर्थ हो जायगा। यदि विधेयगत सर्वत्र स्वीकार करते हैं तो गुण पदोत्तर सुविभक्ति का अर्थ एकत्त्व हैं, उसका पूर्व में और पर में एक ही गुण गृहीत हीगा। एकग्रहण से ज्ञापन भी होगा कि विधेयग-संख्या त्रिवक्षित नहीं है। शब्दार्थ यह है कि-लक्ष्य के अनुगेध से संख्या की अविवक्षा दोनों मत अभिमत है। इसलिए पश्वेक त्वाधिकरण में उक्त जितने भी कारण हैं उनका आश्रयंण करना हमारे सिद्धान्त के अनुकूल नहीं है। आदि पद से "ग्रहं समार्ष्टि" में एकत्व आदि संख्या का संग्रह होता है।

ननुविधेय—

शंका—विधेय दल में विशेषण रूप से संख्या की विवक्षा आवश्यक है। अन्यथा "सुद्धयुपास्यः" आदि स्थल में असंख्य य कारकी आपत्ति आयेगी। भिन्नः में दो न कार की तरह अन्यत्र भी नकारद्वय की आपत्ति आयेगी "एकः पूर्वपरयोः" सूत्र का एक ग्रहण व्यर्थ नहीं होगा। वह स्थानी के भेद से आदेश की उपस्थिति में भेद वारण के लिए चारितार्थ है। इसी अभि प्राय से कहा विधेय-दल में विशेषण विवक्षित हैं, अन्य स्थल में वृधेयगत संख्या के अतिरिक्त उद्देश्य में कोई नियम नहीं हैं, प्रयोजनाधीन है। इसलिए ग्रहम् में एकत्व संख्या आदि कारणों का आश्रयण करना अनाकरम्—अशास्त्रीय होगा। भाव यह हैं कि विधेय में विशेषणविवक्षित

हो यह भी आवश्यक हैं। कहीं विवक्षा कहीं अविवक्षा समझे। ग्रहम्, सनाष्टि इत्यादि में हेतुभूत वाक्य भेद हैं। उसका आश्रयण करना भाष्य विरुद्ध हैं। और एकत्व विशिष्ट धातु को बलादि लक्षणा विशिष्ट अर्धधातुक को उद्देश्य करके प्रत्ययः इट् का आगम आदि का विधान संभव है। ॥५८॥

**नन्ववेम्—**

भिन्नः इस उदाहृण में एक संख्या विशिष्ट धातु से दोनकार का लाभ संभव नहीं होगा, इसलिए "रदाभ्याम्" इत्यादि सूत्रों में वाक्य भेद करके दो उद्दश्य से दो न कार का लाभ सुलभ हो जायगा। इसलिए विवक्षा से कोई क्षति नहीं है। वह विधेय में विशेषण की विवक्षा ही क्यों न हो। सूत्र घटक चकार से सूचित किए कि-निष्ठ सम्बन्धी त के स्थान में न हो, उसके पूर्ववर्त्ती दकार के स्थान में भी नकार हो। इस प्रकार नकारद्वय का लाभ हो जाता है।

इति भूषण सारे प्राकाकरी हिन्दी टीकायां संख्या विवक्षा निर्गयः।

## अथ त्तवाद्यर्थ निर्णयः

**कत्वाप्रत्ययं—**

पूर्व प्रकरण में 'धातोः' इस उद्देश्य में धातु पद से एक-संख्या विशिष्ट धातु बोधित हुआ। तथा बलादित्व विशिष्ट आर्धधातुक को उद्देश्य करके प्रत्यय इडागम आदि के विधान से प्रत्यय स्मृति विषय हुआ। इसलिए धातु से विहित क्त्वा आदि प्रत्ययार्थों का निरूपण प्रारंभ करते हैं।

"अव्यय कृतो भावे हैं, उससे भाव अर्थ में तुमुन्नादि प्रत्यय विहित होते हैं। परन्तु प्रकृति का भी भाव ( व्यापार ) हीं अर्थ है। इसलिए प्रकृति अर्थ वाचक रूप में तुमुन्नादि होते हैं। और समान कर्ता अर्थ और पूर्वकाल अर्थ दोनों द्योत्य (व्यङ्ग्य या प्रकाश्य ) अर्थ हैं। यहीं स्थिति और मर्यादा है। यहाँ तुम से तुमुन्, णमुल्, कमुल् आदि सकझें। प्रकृत्यर्थ से भाव अर्थ तथा आदि पद से कत्त्वा आदि का संग्रह जानना चाहिए। भाव अर्थ में प्रमाण प्रस्तुत करते हैं कि—अव्ययकृतों भावें यहा वार्तिक हैं। अव्यय संज्ञा भाव में हीं करता है। अव्यय-संज्ञक कृत, तुमुन्, कत्वा, तोसुन्, कसुन् आदि होते हैं। कृन्मेजन्तः सूत्र से अव्यय संज्ञक हैं। जो भाव में होते हैं। जैसे—चैत्रो भुक्त्व व्रजति" यहाँ भुज् धात्वर्थ भोजन का व्रज् धात्वर्थ व्रजन के साथ समान कर्त्तारूप सम्बन्ध से शाब्दबोध के दिषय होते हैं। यहाँ भाव में प्रत्यय तुल्य हैं। यदि तुमुन्नादि का द्योत्य अर्थ से समानकर्त्ता और पूर्णकाल अर्थ की उपलब्धि मानेंगे तो "समान कर्तृकयोः पूर्णकाले" इस सूत्र की क्या गति होगी ? इसके समाधान में कि समान कर्त्ता आदि ये द्योत्य अर्त हैं, ये सिद्धान्त की बात है। क्त्वा आदि प्रत्ययों का वाच्य अर्थ भाव है।

**अयं भाव:—**

भाव यह है कि—पाक: में पच् धातु से घञादि प्रत्यय का विभाजन किया गया है, तो अव्यय संज्ञक से उनका संग्रह नहीं होगा। तब बोले कि—लिङ्गान्वयित्वरूप असत्वभूत अर्थ का प्रतिपादक प्रत्यय, वार्तिक में गृहीत है। "घञजपा: पुंसि" इस लिंगानुशासन के अनुरोध से लिंगान्वयी अर्थ का प्रतिपादक कृत् वार्तिक में गृहीत है। और समान कर्ता अव्यवहित पूर्व पर सम्बन्ध में दोनों क्त्वा के द्योत्य अर्थ है। इससे सिद्ध होता है कि क्त्वादि धात्वर्थ के अनुवादक हैं। इस पर भूषणकार अपना मत उपस्थित करते हैं। कि—'भोक्तुं पचति' और भुक्त्वा पाक: यहाँ तुमुन् और क्त्वा से एक अर्थ की वाच्यता सर्वसम्मत है। वह एक वाक्यता भोजन और पाक क्रियाओं के विशेषण=विशेष्य सम्बन्ध के विना संभव नहीं है। अन्यथा=यदि विशेषण विशेष्य भाव के विना भी एक वाक्यता संभव होती तो भुङ्क्ते तथा व्रजति यहाँ पर भी एक वाक्यता संभव होती। क्योंकि इन दोनों में कोई सम्बन्ध नहीं है। इसलिए क्त्वा और तुमुन् के स्थल में विशेषण भाव का नियमक संबन्ध ही हुआ करता है। अत: संसर्ग विशेष का ज्ञान आवश्यक है। वह संसर्ग ( सम्बन्ध ) कहीं जन्यत्वरूप से कहीं व्याप्यत्वरूप से अनेक प्रकार के होते हैं। भोक्तुं पचति यहाँ पर तुम् प्रत्यय का प्रकृत्यर्थ पच् धात्वर्थ भोजन के साथ ( विक्लित्यनुकूल व्यापार के साथ ) सामाधिकरण्य सम्बन्ध है। भोजन तथा पाक क्रिया का जन्य जनकभाव सम्बन्ध है। भोजन जन्य है, पाक-क्रिया जनका है। तृप्ति भी भोजन-जन्य ही है। दोनो का समान अधिकरण, समान कर्ता, समान भाव, ऐसा बोध होता है। इसलिए जलपान के अनन्तर तृप्ति होने पर भी 'तृप्त:' ऐसा नहीं कहा जाता। क्योंकि तृप्ति भोजनजन्या है। और समान अधिकरण होने से संसर्ग सम्बन्ध से समान कर्ता अर्थ भी लब्ध हो गया। पूर्वोत्तर भाव और सामानाधिकरण्य सम्बन्ध भोजन के अधिकरणभूत काल के पश्चात् काल में व्रजन किया ऐसा बोध होता है। अध्ययन करके बैठा है, मुख बा करके सोता है, इत्यादि स्थल में अध्ययन और स्थिति तथा व्यादान और स्वाप दोनों के अभाव लाल में उक्त प्रयोग अप्रयुक्त हैं। आशय यह है कि—जब जब स्थिति होगी और स्वाप होगा तब अध्ययन और मुख का व्यादान होगा। यहाँ काल विशेष से विशिष्ट व्याप्यधर्म का बोध होता है। व्याप्य व्यापकभाव सम्बन्ज भी सिद्ध है।

**व्याप्यत्वम्—**

उक्त दोनों प्रयोगों में व्याप्यत्व सामानाधिरण्य दोनो सम्बन्ध है। एक पदार्थ का दूसरे पदार्थ के साथ सम्बन्ध आकांक्षा से प्रतीत होता है। जो अन्यलभ्य होने के कारण वाच्यार्थ विषय नहीं बनते। यहाँ केवल भाव ही वाच्य है। और प्रकृत्यर्थ दोनों क्रियाओं के सम्बन्ध में तात्पर्यग्राहकरूप द्योतकता क्त्वादि प्रत्ययों की समझनी चाहिए। इसलिए "समान कर्तृकयो:" सूत्र में समान कर्ता यह स्वब्द से गृहीत तथा पूर्व पर भाव इनके द्योत्य क्त्वाआदि का विधान किया गया है। महाभाष्य कारादि

Gangotri

ने ऐसा ही स्वीकार किया है। ननु विषये=विषय के कहने से वाच्यवाचकभाव का भी संग्रह हो सकता है।

यत्तु—

किसी नैयायिक का सिद्धान्त है कि "समानकर्तृकयोः पूर्वं काले" सूत्र से सामान कर्ता अर्थ क्त्वाप्रत्यय का वाच्यार्थ है। अन्यथा=यदि उक्त अर्थ अस्वीकृत होगा, 'ओदन पकाकर मैं खाता हूँ' यहाँ कर्ता के अनुक्त होने पर 'मया' ऐसा तृतीया का प्रसंग हो जायेगा। न नहिए तिङ् से कर्ता के उक्त होने पर तृतीया की आपत्ति नहीं होगी क्योंकि मोक्ष में आख्यात से कर्ता उक्त है। समाधान भोजन क्रिया से कर्ता के उक्त होने पर भी पाकक्रिया के कर्ता के अनुक्त होने से तृतीया का प्रसंग अवश्य होगा। अतः समान कर्ता अर्थ को क्त्वाप्रत्यय का वाच्य मानना चाहिए। अनभिहिते 'भवति' ऐसे स्थल में पर्युदास का आश्रयण करेंगे तो अभिहित भिन्न अभिहित सदृश ऐसा अर्थ होगा। इस लिए 'प्रासादे आस्ते' जिससे लोग प्रसन्न हों उसे प्रासाद कहते हैं। प्रासादन क्रिया निरूपित अधिकरण कारक उक्त होने पर भी अस्ति क्रिया निरूपित अधिकरणत्व का अभिधान होने से सप्तमी हुई। ये बात भाष्य ते स्पष्ट है। इस लिए क्त्वा प्रत्यय से कर्ता का वाच्य होना आवश्यक है तन्न, यत्तु का समाधान देते हैं कि सूत्र से क्त्यय का वाक्य कर्ता अर्थ अलब्ध होगा क्योंकि समान कर्ता वाली क्रियाओं का प्रसंग होने पर पूर्व कालिक क्रिया वाली धातु से क्त्वा होता है। इससे समान कर्ता का लाभ नहीं हो सकता। यदि वैसा होता तो "समान कर्तृक्त्व" ऐसा बोलते। तो तृतीया क्यों नहीं होती ? इस आपत्ति का वारण करते हैं कि आख्यातार्थ प्रधानीभूत क्रिया से यदि कर्ता उक्त हो वो प्रधान क्रिया के अनुसार से प्रधान और अप्रधान क्रिया का समवाय हो वहाँ अप्रधान क्रिया की शक्ति अनुक्त हो जाती है। प्रधान क्रिया की शक्ति उक्त होती है। इसका समर्थन वाक्यपदीय से करते हैं। जिस वाक्य में द्रव्य की दो क्रियाऐं। प्रधान अप्रधान रूप में पृथक् उपस्थित हों, वहाँ अप्रधान क्रिया की शक्ति प्रधान क्रिया का अनुरोध मानती है। प्रधान क्रिया की शक्ति प्रत्यय से उक्त होती है। उसीका अनुसरण अप्रधान क्रिया भी करती है। प्रधान की शक्ति उक्त है तो अप्रधान की शक्ति भी उक्त होगी। यदि वह अनुक्त है तो यह भी अनुक्त होगी। अन्यथा प्रधानेतर न्यायके अस्वीकृत स्थिति में जैसे कर्ता क्त्वा का वाच्य है वैसे ही कर्म भी क्त्वा का वाच्य होने लगेगा। पका हुआ ओदन मुझसे भुक्त हो रहा है। यहाँ पर ओदन पदोत्तर द्वितीया का दुसरे तरीके से वारण नहीं हो सकता इसलिए प्रधान की शक्ति का प्रधान रूप से महत्व है ॥ ६० ॥

इति वै० भू० सारे क्त्वाद्यर्थ निर्णयः ॥ १२ ॥

